"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."




पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2010-2012."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## (असाधारण)

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 20 ] रायपुर, सोमवार, दिनांक 24 जनवरी 2011—माघ 4, शक 1932

छत्तीसगढ़ राज्य निर्वाचन आयोग
महानदी खण्ड, मंत्रालय परिसर, रायपुर (छ. ग.)

रायपुर दिनांक 27 जनवरी 2011

क्रमांक एफ–109/रानिआ/न. पा./व्यय लेखा/11/143 .–दिनांक 24 जनवरी 2011 को नगर पंचायत बेमेतरा, जिला–दुर्ग के 05 अभ्यर्थियों को छत्तीसगढ़ राज्य निर्वाचन आयोग द्वारा निरर्हित घोषित किया गया है, की सूचना सर्वसाधारण की जानकारी हेतु प्रकाशित की जाती है.

एस. के. तिवारी,
उप सचिव

प्रकरण कमांक एफ–109/रानिआ/न. पा./ व्यय लेखा–2010

1. अजय तिवारी, अभ्यर्थी अध्यक्ष पद आम निर्वाचन दिसंबर 2009 नगर पंचायत, बेमेतरा, जिला–दुर्ग, छ. ग.

2. ईश्वर सिंह (गुरूजी), अभ्यर्थी अध्यक्ष पद आम निर्वाचन दिसंबर 2009 नगर पंचायत, बेमेतरा, जिला–दुर्ग, छ. ग.

3. मनिन्द्र गोस्वामी, अभ्यर्थी अध्यक्ष पद आम निर्वाचन दिसंबर 2009 नगर पंचायत, बेमेतरा, जिला–दुर्ग, छ. ग.

4. रूपेन्द्र तिवारी, अभ्यर्थी अध्यक्ष पद आम निर्वाचन दिसंबर 2009 नगर पंचायत, बेमेतरा, जिला–दुर्ग, छ. ग.

5. रोशन दत्ता, अभ्यर्थी अध्यक्ष पद आम निर्वाचन दिसंबर 2009 नगर पंचायत, बेमेतरा, जिला–दुर्ग, छ. ग.

## आदेश

(छ. ग. नगरपालिका अधिनियम 1961 की धारा 32–ग सहपठित धारा 32–ख के अन्तर्गत )

पारित दिनांक 24 जनवरी 2011

1. यह प्रकरण कलेक्टर एवं जिला निर्वाचन अधिकारी (नगरपालिका) दुर्ग के प्रतिवेदन दिनांक 23 फरवरी 2010 के आधार पर छत्तीसगढ़ नगरपालिका अधिनियम 1961 (एतत्पश्चात् संक्षेप में अधिनियम) की धारा 32–ग सहपठित धारा 32–ख के तहत प्रारंभ किया गया है.

2. प्रकरण का संक्षिप्त विवरण यह है कि नगर पंचायत बेमेतरा के अध्यक्ष पद के लिये दिसम्बर 2009 में सम्पन्न आम निर्वाचन में कुल 16 अभ्यर्थियों ने निर्वाचन लड़ा था. निर्वाचन परिणाम 27 दिसंबर 2009 को घोषित किया गया. कलेक्टर एवं जिला निर्वाचन अधिकारी (नगरपालिका) दुर्ग द्वारा राज्य निर्वाचन आयोग को अपने ज्ञापन दिनांक 23 फरवरी 2010 के साथ निर्धारित प्रपत्र में जानकारी संलग्न कर प्रतिवेदित किया गया कि नगर पंचायत बेमेतरा के आम निर्वाचन 2009 में भाग लेने वाले 16 अभ्यर्थियों में से अजय तिवारी, ईश्वर सिंह (गुरूजी), मनिन्द्र गोस्वामी, रूपेन्द्र तिवारी एवं रोशन दत्ता द्वारा निर्वाचन परिणाम की घोषणा की तिथि 27 दिसम्बर 2009 के पश्चात् 30 दिवस के अंदर अर्थात् दिनांक 25 जनवरी 2010 तक विधि की अपेक्षानुसार निर्वाचन व्यय का लेखा जिला निर्वाचन अधिकारी के पास प्रस्तुत नहीं किया गया है.

3. कलेक्टर एवं जिला निर्वाचन अधिकारी (नगरपालिका) दुर्ग के प्रतिवेदन के परिप्रेक्ष्य में राज्य निर्वाचन आयोग द्वारा निर्वाचन व्यय लेखा निर्धारित अवधि में प्रस्तुत नहीं करने वाले उपरोक्त 5 अभ्यर्थियों को दिनांक 11 जून 2010 को कारण बताओ सूचना जारी कर विधि की अपेक्षानुसार निर्वाचन व्यय–लेखा अधिसूचित अधिकारी के पास प्रस्तुत नहीं करने के संबंध में जवाब 15 दिवस में चाहा गया. कारण बताओ सूचना अभ्यर्थी ईश्वर सिंह (गुरूजी) एवं रूपेन्द्र तिवारी को 21 जून 2010 को, अजय तिवारी एवं मनिन्द्र गोस्वामी को 22 जून 2010 को तथा रोशन दत्ता को 24 जून 2010 को तामील किया गया है. कारण बताओ सूचना उपरोक्त अभ्यर्थीगण को विधिवत् तामील होने के उपरांत भी उक्त अभ्यर्थियों में से अजय तिवारी, ईश्वर सिंह (गुरूजी), मनिन्द्र गोस्वामी एवं रूपेन्द्र तिवारी द्वारा अपना जवाब निर्धारित अवधि अथवा उसके बाद आज दिनांक पर्यन्त प्रस्तुत नहीं किया गया है. ऐसी स्थिति में यह माना गया कि उपरोक्त अभ्यर्थियों को अपने पक्ष के समर्थन में कुछ नहीं कहना है एवं तदनुसार उनके विरुद्ध एक पक्षीय कार्यवाही की गई. अभ्यर्थी रोशन दत्ता ने दिनांक 7 जुलाई 2010 को कलेक्टर एवं जिला निर्वाचन अधिकारी (नगरपालिका) दुर्ग को जवाब प्रस्तुत कर उसमें उल्लेख किया कि निर्वाचन व्यय लेखा समयावधि में अपने निर्वाचन अभिकर्ता के हस्ते अधिसूचित अधिकारी के पास भेजा था किन्तु अभिकर्ता द्वारा जमा नहीं किया गया जिसकी जानकारी उन्हें कारण बताओ सूचना के मिलने पर हुई, अतएव उनके द्वारा व्यय लेखा जमा किया जा रहा है. भविष्य में इसकी पुनरावृत्ति नहीं करने का आश्वासन देते हुए विलम्ब के लिए क्षमा चाहा. अभ्यर्थी रोशन दत्ता द्वारा प्रस्तुत जवाब के सन्दर्भ में कलेक्टर एवं जिला निर्वाचन अधिकारी (नगरपालिका) दुर्ग ने अपने ज्ञापन दिनांक 2 अगस्त 2010 में अभिमत दिया है कि निर्वाचन व्यय लेखा प्रस्तुत करने में अभ्यर्थी रोशन दत्ता ने लापरवाही बरती है.

4. नगर पंचायत बेमेतरा के आम निर्वाचन के परिणाम की घोषणा दिनांक 27 दिसम्बर 2009 को की गई थी. निर्वाचन परिणाम की घोषणा की तिथि से 30 दिवस की कालावधि दिनांक 26 जनवरी 2010 सार्वजनिक अवकाश होने के कारण दिनांक 27 जनवरी 2010 को पूर्ण होती है यद्यपि कलेक्टर एवं जिला निर्वाचन अधिकारी (नगरपालिका) दुर्ग ने उक्त तिथि को 25 जनवरी 2010 दर्शाया है.

5. प्रकरण से सम्बन्धित अभिलेखों का परिशीलन किया गया. कलेक्टर एवं जिला निर्वाचन अधिकारी (नगरपालिका) दुर्ग ने प्रतिवेदित किया है कि अभ्यर्थीगण अजय तिवारी, ईश्वर सिंह (गुरूजी), मनिन्द्र गोस्वामी, रूपेन्द्र तिवारी एवं रोशन दत्ता ने निर्वाचन व्यय लेखा निर्धारित अवधि में प्रस्तुत नहीं किया. यह अधिनियम की धारा 32–क (1) एवं 32–ख का उल्लंघन है. अधिनियम की धारा 32–क (1) निम्नानुसार है :

"धारा 32–क. (1) अध्यक्ष के निर्वाचन में निर्वाचन व्ययों का लेखा – प्रत्येक अभ्यर्थी निर्वाचन संबंधी उपगत उस सब व्यय का जो, उस तारीख के जिसको वह नामनिर्दिष्ट किया गया है और उस निर्वाचन के परिणामों की घोषणा की तारीख के, जिनके अन्तर्गत ये दोनों तारीखें आती हैं, बीच स्वयं द्वारा या उसके निर्वाचन अभिकर्ता द्वारा उपगत या उपगत करने के लिए प्राधिकृत किया गया है, पृथक और सही लेखा या तो वह स्वयं रखेगा या अपने निर्वाचन अभिकर्ता द्वारा रखवायेगा."

इससे स्पष्ट है कि अधिनियम की धारा 32–क (1) की अपेक्षानुसार अध्यक्ष पद के निर्वाचन में भाग लेने वाले अभ्यर्थियों द्वारा निर्वाचन व्ययों का प्रतिदिन का लेखा रखा जाना अनिवार्य है. अधिनियम की धारा 32–ख निम्नानुसार है :

"धारा 32–ख. निर्वाचन व्यय के लेखे को दाखिल किया जाना – अध्यक्ष के निर्वाचन में का प्रत्येक निर्वाचन लड़ने वाला अभ्यर्थी निर्वाचन की तारीख से 30 दिन के अन्दर अपने निर्वाचन व्ययों का लेखा, जो उस लेखा की सही प्रति होगी जिसे उसने या उसके निर्वाचन अभिकर्ता ने धारा 32–क के अधीन रखा है, राज्य निर्वाचन आयोग द्वारा अधिसूचित अधिकारी के पास, दाखिल करेगा."

अधिनियम की धारा 32–ख की अपेक्षानुसार निर्वाचन परिणाम की घोषणा तिथि से 30 दिवस के अंदर निर्वाचन व्यय का लेखा राज्य निर्वाचन आयोग के द्वारा अधिसूचित अधिकारी के पास दाखिल किया जाना अनिवार्य है. निर्वाचन व्यय (लेखा संधारण एवं प्रस्तुति ) आदेश 1997 की कंडिका 07 के तहत जिला निर्वाचन अधिकारी को अधिसूचित अधिकारी नामोद्दिष्ट किया गया है.

6. कलेक्टर एवं जिला निर्वाचन अधिकारी (नगरपालिका) दुर्ग के प्रतिवेदन तथा प्रकरण से संबंधित अन्य अभिलेखों के परिशीलन से यह स्पष्ट होता है कि नगर पंचायत बेमेतरा के आम निर्वाचन 2009 में भाग लेने वाले अभ्यर्थियों अजय तिवारी, ईश्वर सिंह (गुरूजी) मनिन्द्र गोस्वामी एवं रूपेन्द्र तिवारी ने अधिनियम की धारा 32–क (1) तथा धारा 32–ख की अपेक्षानुसार निर्वाचन व्यय का लेखा अधिसूचित अधिकारी के पास निर्धारित अवधि में अथवा उसके पश्चात् दाखिल नहीं किया तथा आयोग द्वारा जारी कारण बताओ सूचना का कोई जवाब नहीं दिया और उन्होंने इस असफलता के लिए कोई कारण अथवा न्यायोचित्यता रखने की सूचना नहीं दिया. अभ्यर्थी रोशन दत्ता ने लापरवाही से करीब 6 माह विलम्ब से निर्वाचन व्यय लेखा अधिसूचित अधिकारी को प्रस्तुत किया. इसके अलावा उनके द्वारा प्रस्तुत जवाब समाधानकारक नहीं पाया गया. अतः मुझे यह समाधान हो गया है कि अभ्यर्थीगण अजय तिवारी, ईश्वर सिंह (गुरूजी) , मनिन्द्र गोस्वामी, रूपेन्द्र तिवारी एवं रोशन दत्ता द्वारा प्रश्नाधीन निर्वाचन व्ययों का लेखा निर्धारित समयावधि के भीतर अधिनियम के अधीन अपेक्षित रीति से आयोग द्वारा अधिसूचित अधिकारी के पास दाखिल करने में असफल रहे हैं तथा उक्त अभ्यर्थीगण इस असफलता के लिये कोई उपयुक्त कारण या न्यायोचित्यता नहीं रखते हैं. तदनुसार अधिनियम की धारा 32–ग के प्रावधान अनुसार उपरोक्त अभ्यर्थियों को निर्वाचन व्ययों का लेखा निर्धारित समयावधि के भीतर विहित रीति से विधि की अपेक्षानुसार दाखिल करने में असफल रहने के कारण तथा धारा 32–ग (ख) में वर्णित कोई यथोचित कारण नहीं रखने के कारण उन्हें इस आदेश की तारीख से चार वर्ष आठ माह की कालावधि के लिये नगर पंचायत का अध्यक्ष होने के लिये निरर्हित घोषित किया जाता है. अधिनियम की धारा 32–ग की अपेक्षानुसार इस आदेश का प्रकाशन छत्तीसगढ़ राजपत्र में कराया जाए.

7 यह आदेश छत्तीसगढ राज्य निर्वाचन आयोग की मोहर से तारीख 24 जनवरी 2010 को जारी किया गया.

हस्ता./

(पी. सी. दलेई)
राज्य निर्वाचन आयुक्त.

संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2011.